१८७६ इंडियन एसोसिएशन फार द कल्टीवेशन आफ साइंस लाइब्रेरी, यादवपुर, कलकत्ता।

१८९१ गवर्नमेंट ओरियन्टल लाइब्रेरी मैसूर।

१८९५ इंडियन वेटेनेरी रिसर्च इंस्टीट्यूट लाइब्रेरी मुक्तेश्वर।

१९०५ इंडियन ऐग्रीकल्चरल रिसर्च इंस्टीट्यूट लाइब्रेरी नई दिल्ली।

१९०६ नार्दर्न ज्योलोजिकल ऐण्ड मेटलर्जिकल इंस्टीट्यूट आफ इंडिया लाइब्रेरी धनबाद।

१९०६ सेन्ट्रल रिसर्च इंस्टीट्यूट लाइब्रेरी कसौली।

१९१० भारतीय इतिहास संशोधन मण्डल लाइब्रेरी पूना।

१९११ इंडियन इंस्टीट्यूट आफ साइन्स लाइब्रेरी, बंगलौर।

१९१२ कामरूप अनुसंधान समिति ( आसाम रिसर्च सोसाइटी लाइब्रेरी ) गौहाटी।

१९१३ मद्रास फारेस्ट कालेज लाइब्रेरी कोयम्बटूर।

१९१५ के० आर कामा ओरियन्टल रिसर्च इंस्टीट्यूट लाइब्रेरी बम्बई।

१९१७ बोस इन्स्टीट्यूट लाइब्रेरी कलकत्ता।

१९१८ भंडारकर ओरियन्टल रिसर्च इंस्टीट्यूट लाइब्रेरी पूना।

१९१९ इंडियन काउन्सिल आफ मेडिकल रिसर्च लाइब्रेरी कसौली।

१९२ जामिया मिलिया इस्लामिया रिसर्च लाइब्रेरी दिल्ली।

१९२१ हरकोर्ट बटलर टेक्नोलोजिकल इंस्टीट्यूट लाइब्रेरी कानपुर।

१९२४ इन्स्टीट्यूट आफ प्लान्ट इन्स्टीट्यूट लाइब्रेरी इन्दौर।

१९२६ भातखण्डे कालेज आफ हिन्दुस्तानी म्युजिक लाइब्रेरी लखनऊ।

१९२६ हिन्दी संग्रहालय हिन्दी साहित्य सम्मेलन इलाहाबाद।

१९२६ आन्ध्र हिस्टारिकल रिसर्च सोसाइटी लाइब्रेरी राजा मुन्दरी, ईस्ट गोदावरी।

१९२७ मलेरिया इंस्टीट्यूट आफ इण्डिया लाइब्रेरी दिल्ली।

१९२७ रानी वर्मा रिसर्च इन्स्टीट्यूट लाइब्रेरी त्रिचूर, ( ट्रावनकोर कोचीन )।

१९२८ इंडियन डेयरी रिसर्च इंस्टीट्यूट लाइब्रेरी, बंगलौर।

१९३० इंडियन काउंसिल आफ ऐग्रिकल्चरल रिसर्च इंस्टीट्यूट लाइब्रेरी नई दिल्ली।

१९३० कामरूप संस्कृत संजीवनी लाइब्रेरी नलबारी।

१९३ श्रीराम रिसोमठ इंस्टीट्यूट लाइब्रेरी त्रिचूर।

१९३१ सेठ वाडीलाल साराभाई जनरल होस्पिटल्स ऐण्ड सेठ चिनाई मैटरनिटी-होम मेडिकल लाइब्रेरी अहमदाबाद।

१९३१ इण्डियन स्टैटिस्टिक इन्स्टीट्यूट लाइब्रेरी प्रेसी० कालेज, कलकत्ता।
१९३४ एशिया लाइब्रेरी आमवाप दूध बाजार, हैदराबाद।
१९३६ इंडियन इंस्टीट्यूट आफ सुगर टेक्नोलोजी लाइब्रेरी कानपुर।
१९३६ टाटा इन्स्टीट्यूट आफ सोशल साइन्सेज लाइब्रेरी अंधेरी बम्बई।
१९३८ रामकृष्ण मिशन इन्स्टीट्यूट आफ कल्चर लाइब्रेरी कलकत्ता।
१९३९ अनूप संस्कृत लाइब्रेरी फोर्ट बीकानेर।
१९४१ दिल्ली पोलीटेक्निक लाइब्रेरी दिल्ली।
१९४५ टाटा इन्स्टीट्यूट फण्डामेण्टल रिसर्च लाइब्रेरी बम्बई।
१९४५ नेशनल मेटलर्जीकल लेबोरेटरी लाइब्रेरी जमशेदपुर।
१९४६ बीरबल साहनी इन्स्टीट्यूट आफ पेलियोबोटेनी लाइब्रेरी लखनऊ।

## [५] सार्वजनिक पुस्तकालय (पब्लिक लाइब्रेरीज)

१८१२ मद्रास लिटरेरी सोसाइटी लाइब्रेरी म्युजियम मद्रास।
१८१८ यूनाइटेड सर्विस लाइब्रेरी पूना।
१८३९ त्रिवेन्द्रम् पब्लिक लाइब्रेरी त्रिवेन्द्रम्।
१८४० सार्वजनिक वाचनालय नासिक सिटी।
१८४५ पीपुल्स फ्री रीडिंग रूम ऐण्ड लाइब्रेरी बम्बई।
१८४७ रत्नगिरि नगर वाचनालय रत्नगिरि।
१८४८ जनरल लाइब्रेरी, बेलगांव।
१८४८ पूना सिटी जनरल लाइब्रेरी पूना।
१८५० करवीर नगर वाचनमन्दिर, कोल्हापुर।
१८५० ऐण्ड्रयू लाइब्रेरी ऐण्ड रीडिंग रूम सूरत।
१८५१ बंगाल चैम्बर आफ कामर्स लाइब्रेरी कलकत्ता।
१८५२ श्रीराम वाचन मन्दिर, सावंतवाडी रत्नगिरी।
१८५४ इन्दौर जनरल लाइब्रेरी इन्दौर।
१८५४ उत्तरपाड़ा पब्लिक लाइब्रेरी उत्तरपाड़ा हुगली।
१८५४ पौड़ी छाम पाप गण्ड लाइब्रेरी धूलिया प० खानदेश।
१८५५ पब्लिक लाइब्रेरी गया।
१८५७ जिला वाचन मन्दिर, बीजापुर।
१८५७ नीलगिरि लाइब्रेरी, ओटकमण्ड, नीलगिरि।

१८५८ कोन्नगर पब्लिक लाइब्रेरी ऐण्ड फ्री रीडिंगरूम कोन्नगर, हुगली।
१८५८ रामचन्द्र दीपचन्द लाइब्रेरी भड़ौच।
१८६० बाबू जी देशमुख वाचनालय, अकोला।
१८६३ राष्ट्रीय वाचनालय अकोला।
१८६४ करवार नेटिव जनरल लाइब्रेरी करवार (उत्तर कन्नड़)।
१८६४ म्यासजी जमजी भाई नसरर रीडिंग रूम ऐण्ड लाइब्रेरी गाम-
देवी सूरत।
१८६४ पब्लिक लाइब्रेरी अल्फ्रेड पार्क इलाहाबाद।
१८६५ गवर्नमेन्ट लाइब्रेरी जूनागढ़।
१८६५ लोकमान्य वाचनालय अरवी वर्धा।
१८६६ महाराजा पब्लिक लाइब्रेरी जयपुर।
१८६६ सार्वजनिक वाचनालय येवला नासिक।
१८६७ अमरावती नगर वाचनालय अमरावती।
१८६८ लैंग लाइब्रेरी कुमकी पार्रोन राजकोट।
१८६९ संगली नगर वाचनालय संगली सतारा सातव।
१८७० अप्पाराव गोपालराव लाइब्रेरी अहमदाबाद।
१८७० कार्टे वाचन मंदिर, इचलकरंजी कोल्हापुर।
१८७० एरनाकुलम पब्लिक लाइब्रेरी ऐण्ड रीडिंग रूम एरनाकुलम।
१८७० कूचबिहार स्टेट लाइब्रेरी कूचबिहार।
१८७० दयाराम जी रीडिंग रूम ऐण्ड लाइब्रेरी जामनगर।
१८७० यूनाइटेड सर्विस इन्स्टीट्यूशन्स आफ इंडिया लाइब्रेरी शिमला।
१८७१ नमन भाई बापजी भाई सार्वजनिक पुस्तकालय, भरवाच नौर।
१८७२ कार्माइकेल लाइब्रेरी बनारस।
१८७२ विक्टोरिया जुबली लाइब्रेरी अमलनेर, पूर्व खानदेश।
१८७२ विक्टोरिया डायमंड जुबली लाइब्रेरी फलटण जि० सितारा।
१८७३ अमरैली पब्लिक लाइब्रेरी सरकारवाड़ा अमरैली।
१८७३ चन्देरनगर पुस्तकागार, चन्दरनगर, हुगली।
१८७३ पब्लिक लाइब्रेरी एण्ड रीडिंग रूम त्रिचूर।
१८७३ पारीख धंनुभाई केशवलाल सार्वजनिक पुस्तकालय पटेलवाड़ वीरा।
१८७४ शिवपुर पब्लिक लाइब्रेरी शिवपुर, हवड़ा।
१८७४ सार्वजनिक पुस्तकालय सोजित्रा।
१८७५ बक्कट इक्कड इंस्टीट्यूट ऐण्ड लाइब्रेरी पूना।

१८९३ नाग भाषा पुस्तकालय नागरी० प्र० सभा० बनारस।
१८९३ पब्लिक लाइब्रेरी पटना बड़ौदा।
१८९३ बंगीय साहित्य परिषद कलकत्ता।
१८९३ मराठी ग्रंथ संग्रहालय थाना बम्बई।
१८९४ काटन लाइब्रेरी कुमारी आसाम।
१८९५ राजाराम सीताराम दीक्षित लाइब्रेरी सीताबर्डी नागपुर।
१८९६ मावलसा ताकुका सार्वजनिक लाइब्रेरी मावलसा।
१८९६ मदुराई सि० वी० टुमरिङ्ग लाइब्रेरी वेरियाकुलम् मदुराई।
१८९६ श्रीजगनराव पब्लिक लाइब्रेरी श्रीमन्तार्ग सितारा।
१८९७ राजेन्द्र विक्टोरिया डाइमंड जुबली पब्लिक लाइब्रेरी पटियाला।
१८९८ मङ्गिमाई दयाभाई सार्वजनिक पुस्तकालय बर्मीज चौके।
१८९८ मुम्बई मराठी ग्रन्थ संग्रहालय ठाकुरद्वारा बम्बई।
१८९८ श्री गौतमी लाइब्रेरी राजा मुन्द्री ईस्ट गोदावरी।
१८९८ श्री प्रताप सिंह पब्लिक लाइब्रेरी श्रीनगर, कश्मीर।
१८९८ श्री सिवजी सार्वजनिक पुस्तकालय म्यारा सूरत।
१८९८ श्री सयाजी वैभव सार्वजनिक पुस्तकालय नवसारी सूरत।
१८९९ श्री रामचन्द्र लाइब्रेरी बारीपद।
१९०० नागरी प्रचारिणी सभा लाइब्रेरी आरा।
१९०  पंडित मोतीलाल म्युनिस्पल पब्लिक लाइब्रेरी अमृतसर।
१९०० स्टेट पब्लिक लाइब्रेरी भरतपुर।
१९०१ म्युनिस्पल विक्टोरिया मेमोरियल पब्लिक लाइब्रेरी ऐण्ड रीडिङ्ग रूम, वेल्लोरी।
१९ १ सारस्वत ओरियन्टल लाइब्रेरी कुम्भकोणम तंजौर।
१९०२ माबू पब्लिक लाइब्रेरी माबू हावड़ा।
१९०२ पैट्रियाटिक लाइब्रेरी ऐण्ड फ्री रीडिङ्ग रूम कलकत्ता।
१९ ३ आसाम गवर्नमेंट पब्लिक लाइब्रेरी शिलांग आसाम।
१९ ३ कर्जन हाल लाइब्रेरी, गौहाटी।
१९०४ विक्टोरिया पब्लिक लाइब्रेरी कलकत्ता।
१९ ४ पंचमेस हिन्दु असोसिएशन लाइब्रेरी इलोर, वेस्ट गोदावरी।
१९०५ एम० एस रामबाई साहब वाचनालय जमखंडी बीजापुर।
१९०५ रामकृष्ण लाइब्रेरी ऐण्ड फ्री रीडिङ्ग रूम कलकत्ता।
१९०५ सर्वेन्ट्स आफ इण्डिया सोसाइटी लाइब्रेरी रायपेटम।

१९०७ कमल सार्वजनिक पुस्तकालय कर्जन बड़ौदा ।
१९०७ मैसोर प्रोग्रेसिव यूनियन फ्री रीडिंग रूम ऐण्ड लाइब्रेरी मैसोर ।
१९०७ विक्टोरिया स्मारक हाल मथुरा ।
१९ ७ श्री समाजी स्मोरीचकोष पुस्तकालय सिनोर, बड़ौदा ।
१९०७ सेठ लक्ष्मीचन्द सुन्दर जी पब्लिक लाइब्रेरी सिद्धपुर, मेहसना ।
१९०८ अजमेर म्युनिस्पल पब्लिक लाइब्रेरी अजमेर ।
१९०८ सरदार दयालसिंह पब्लिक लाइब्रेरी लाहौर ।
१९०८ सेठ माधवलाल मार्ईमोहनलाल पब्लिक लाइब्रेरी मेहसाना ।
१९०९ श्रीसयाजी गोल्डेन जुबली सार्वजनिक पुस्तकालय बीजापुर, मेहसना ।
१९०९ सेठ एम० आर० पब्लिक लाइब्रेरी खेड़ा ।
१९१० अमीरुद्दौला गवर्नमेंट पब्लिक लाइब्रेरी लखनऊ ।
१९१० एम० एम० अमीन सार्वजनिक पुस्तकालय भदियाद खेड़ा ।
१९१० मिल्वार्नर लाइब्रेरी ऐण्ड फ्री रीडिंग रूम कलकत्ता ।
१९१ महेश्वर पब्लिक लाइब्रेरी महेश्वर, हुगली ।
१९१० श्रीमान् मुनी महाराज श्रीमोहनलाल जी जैन सेंट्रल लाइब्रेरी बम्बई,
१९१० सर्वेण्ट्स आफ इण्डिया सोसाइटी लाइब्रेरी पूना ।
१९१ सेन्ट्रल लाइब्रेरी बड़ौदा ।
१९११ मन्नालाल पुस्तकालय गया ।
१९११ नार्थ इन्टली कमला लाइब्रेरी, टेंगरा कलकत्ता ।
१९११ राजाधिराज कान्त गुप्त मेमोरियल लाइब्रेरी कलकत्ता ।
१९११ रामामोहन फ्री लाइब्रेरी ऐण्ड रीडिंग रूम बैंगवाड़ा ।
१९११ सेन्ट्रल जैन ओरियण्टल लाइब्रेरी आरा ।
१९११ हमीदिया स्टेट लाइब्रेरी भूपाल ।
१९११ करन्त थाई तामिल संगम लाइब्रेरी करन्तमकुडी, तंजौर ।
१९१२ सेन्ट्रल पब्लिक लाइब्रेरी राजपुर ।
१९१२ श्रीभाषा संजीवनी संघम अमृतापुर, तेनाली ।
१९१२ हिन्दी पुस्तकालय हिंदी साहित्य सम्मेलन इलाहाबाद ।
१९१३ छगनलाल पीताम्बरदास परीख फ्री पब्लिक लाइब्रेरी मेहसाना ।
१९१३ दफ्तर पब्लिक लाइब्रेरी हवड़ा ।
१९१३ महाराष्ट्र वाचनालय तिलक मन्दिर, जबलपुर ।
१९१३ श्री के० आर० वी० के० लाइब्रेरी काकीनाडा ईस्ट गोदावरी ।

१९११ पीपिल्स रिक्रियेशन लाइब्रेरी ऐण्ड रीडिंग रूम वांचीयूर त्रिवेन्द्रम ।
१९११ सार्वजनिक पुस्तकालय कादी मेहसाना व गुजरात ।
१९१२ सुहृद परिषद ऐण्ड हेमचन्द्र ग्रन्थागार, बाँकीपुर, पटना ।
१९१३ हिन्दी प्रचार लाइब्रेरी मद्रास ।
१९१४ पलसाना सार्वजनिक पुस्तकालय पलसाना सूरत ।
१९१४ पब्लिक लाइब्रेरी मैसूर ।
१९१४ पब्लिक लाइब्रेरी शेषाद्रि अय्यर मेमो० हाल बंगलौर ।
१९१४ मारवाड़ी हिन्दी पुस्तकालय बम्बई ।
१९१४ कैलोल पब्लिक लाइब्रेरी कैलोल बीजापुर मेहसाना ।
१९१४ श्री बारमेल लाइब्रेरी नागौद सतना ।
१९१४ श्री रामचन्द्र ग्रन्थालय पोडूर ( वेस्ट गोदावरी ) ।
१९१४ शारदा सदन पुस्तकालय लालगंज मुजफ्फरपुर
१९१५ प्रेमभवन पुस्तकालय इलाहाबाद ।
१९१५ मारवाड़ी पब्लिक लाइब्रेरी दिल्ली ।
१९१५ माइकेल मधुसूदन लाइब्रेरी कलकत्ता ।
१९१५ वराहमिहिराचार्य पुस्तकालय पटना ।
१९१५ श्री एस वी० लाइब्रेरी पिठापुरम् ( ईस्ट गोदावरी ) ।
१९१५ सुमेर पब्लिक लाइब्रेरी जोधपुर ।
१९१६ बेली सरस्वती पाठागार बेली हवड़ा ।
१९१६ श्री ईश्वर पुस्तक भाण्डागारम् रामराव पेट काकिनाडा ।
१९१६ श्री सयाजी सार्वजनिक लाइब्रेरी डभोई, बड़ौदा ।
१९१६ संस्कृत साहित्य परिषद्, कलकत्ता ।
१९१७ नेशनल लाइब्रेरी बन्दर बम्बई ।
१९१७ महाराजा गजपति राव हिन्दू रीडिंग रूम ऐण्ड लाइब्रेरी विशाखा ।
१९१७ माधव मेमोरियल लाइब्रेरी, सलकिया ।
१९१७ श्री सिद्धेश्वर मुफ्त वाचनालय अथाणि ।
१९१७ सार्वजनिक वाचनालय ऐण्ड जिला ग्रन्थालय अलीबाग कोलाबा ।
१९१८ कृष्ण राजेन्द्र डिस्ट्रिक्ट लाइब्रेरी ऐण्ड रीडिंग रूम चिकमगलू
मैसूर ।
१९१८ तंजौर महाराज सरफोजी सरस्वती महल लाइब्रेरी तंजौर ( स्थापि
१५९५ ) ।
१९१८ भारत ग्रन्थालयम्, पोनाटा ।

१९४१ मयूरम् आधीनम् लाइब्रेरी मयूरम् ।
१९४१ हिन्दू धर्म संस्कृति मन्दिर अमतोली नागपुर ।*

इन पुस्तकालयों का विस्तृत विवरण देना यहाँ सम्भव नहीं है किन्तु इनमें से दो पुस्तकालयों के विषय में यहाँ संक्षेप में जान लेना आवश्यक है —

१ इम्पीरियल लाइब्रेरी, और २. हिन्दी संग्रहालय ।

( १ ) इम्पीरियल लाइब्रेरी

आजकल जिसे 'नेशनल लाइब्रेरी' या स्वतन्त्र भारत का राष्ट्रीय पुस्तकालय कहते हैं उसकी स्थापना ब्रिटिशकाल में हुई थी । इसका संक्षिप्त विकास इस प्रकार हुआ —

'इङ्गलिश मैन' समाचार-पत्र के सम्पादक श्री जे० एच० स्टाकेलर महोदय थे । उनके मन में कलकत्ता में एक पब्लिक लाइब्रेरी स्थापित करने का विचार चला । उन्होंने १८३५ ई० में इस सम्बन्ध में एक अभिमतपत्र प्रसारित करवाया जिसमें इस पुस्तकालय की योजना रखी । कलकत्ता के ११६ प्रमुख सज्जनों ने उनकी इस योजना का समर्थन किया । उसके फलस्वरूप ३१ अगस्त १९३५ 'टाउनहाल' में सरजॉन पेटर ग्रांट की अध्यक्षता में एक पब्लिक मीटिङ्ग हुई । उसमें २४ सदस्यों की एक अस्थायी समिति बनाई गई जिसमें दो हिन्दुस्तानी सदस्य भी थे । जे० एच० स्टॉकेलर महोदय प्रथम अवैतनिक मन्त्री चुने गए और ८ मार्च १८३६ से पुस्तकालय का काम प्रारम्भ कर दिया गया ।

पुस्तकालय का श्रीगणेश व्यक्तिगत लोगों से मिली पुस्तकों तथा गवर्नर जनरल की आज्ञा से फोर्ट विलियम कालेज से प्राप्त ४६७५ पुस्तकों के संग्रह को लेकर हुआ । पुस्तकालय के लिए 'टाउनहाल' में स्थान प्राप्त करने की कोशिश की गई किन्तु सफलता न मिली । प्रारम्भ में पुस्तकालय को डा० एफ० पी० स्ट्राङ्ग के मकान में रखा गया । उसके बाद १८४१ ई० में फोर्ट विलियम कालेज के हिस्से में स्थान मिल गया और वहाँ पर उसे व्यवस्थित किया गया ।

---

* ऊपर विभिन्न प्रकार के कुछ प्रसिद्ध पुस्तकालयों के नाम विकास-क्रम के अनुसार दिये गए हैं । प्रत्येक वर्ग के इन पुस्तकालयों में अनेक बड़े पुस्तकालय ऐसे भी हैं जिनका स्थापना-काल उपलब्ध साधनों से ज्ञात नहीं हो सका । जैसे पटना की खुदाबक्श लाइब्रेरी आदि । अतः उनके नाम इसमें नहीं दिए जा सके ।

सन् १८४० ई० में सरकार से कुछ जमीन मिल गई थी। उसी पर 'मेटकाफ भवन' बना और जून सन् १९४४ में उसी भवन के ऊपरी भाग में पुस्तकालय रख दिया गया।

## सदस्यता के नियम

प्रारम्भ में पुस्तकालय के सदस्यों की तीन श्रेणियाँ बनाई गईं। उनमें से तीसरी श्रेणी के लोगों को पुस्तकें या पत्रिकाएँ ले जाने की अनुमति नहीं थी। १८५७ में शुल्क की दर फिर से निर्धारित की गई। १८६४ ई० में आजीवन सदस्यता का नियम लागू करके एक चौथी श्रेणी भी बनाई गई। इस श्रेणी के सदस्यों को सिर्फ पुरानी पुस्तकें मिल सकती थीं। पुस्तकालय ९ बजे सवेरे से लेकर शाम तक (छुट्टियों को छोड़ कर) खुला रहता था। १८४९ ई० में प्रवेश-शुल्क हटा लिया गया तथा एक रुपया मासिक फीस बनाई गई। इस तरह पुस्तकालय की आमदनी न कमी हुए बिना ही उसकी उपयोगिता बढ़ गई। १८८९ के अगस्त में पाठकों की संख्या सिर्फ ११० थी मगर दिसम्बर में १२१ हो गई।

## म्युनिसिपल लाइब्रेरी के रूप में

१५ जनवरी १८९० को नगरपालिका के सदस्यों की एक बैठक हुई। उसमें नगरपालिका ने पुस्तकालय का सारा खर्च अपने ऊपर ले लिया। पुस्तकालय की व्यवस्था के लिए एक संयुक्त समिति बनाई गई जिसके आधे सदस्य नगरपालिका की ओर से और आधे पुस्तकालय के संरक्षकों तथा सदस्यों के द्वारा चुने गए। २० अप्रैल १८९० से पुस्तकालय की व्यवस्था नगरपालिका के हाथ में पूरी तौर से सौंप दी गई। पुस्तकालय के लिए फिर से नियम बनाए गए और पुस्तकों की एक साधारण सूची (डिक्शनरी कैटेलाग के रूप में) तैयार करने का काम शुरू किया गया। १८९० ई० के जुलाई महीने में एक निःशुल्क सार्वजनिक वाचनालय खोला गया। बच्चे किराये वाचनालय के साथ एक रिफ्रेंस लाइब्रेरी की भी स्थापना हुई। इन कामों से पुस्तकालय बहुत ही लोकप्रिय हो गया। धीरे-धीरे सदस्यों की संख्या भी बढ़ने लगी। १८९२-९३ में सदस्यों की संख्या १२७८० हो गई। बंगाल सरकार ने भी ५००० रुपये की ग्रांट पुस्तकालय के पुनर्गठन काम के लिए दी।

## इम्पीरियल लाइब्रेरी

सरकारी कई विभागों की पुस्तकों को मिला कर 'इम्पीरियल लाइब्रेरी'

नामक लाइब्रेरी की स्थापना कलकत्ता के दीवानी सचिवालय में १८९१ ई० में हुई थी। लार्ड कर्जन के उद्योग से इस इम्पीरियल लाइब्रेरी और ऊपर की कलकत्ता पब्लिक लाइब्रेरी (म्युनिसिपल लाइब्रेरी) इन दोनों को १९०२ ई० में मिला दिया गया और इसका नाम 'इम्पीरियल लाइब्रेरी' रखा गया। इसका नए सिरे से कैटलाग तैयार किया गया। इसका उद्देश्य यह था कि यह पुस्तकालय अध्ययन का केन्द्र बन जाय और भारत के भावी इतिहासकारों के लिए आवश्यक सामग्रियों का संग्रहालय सिद्ध हो। साथ ही भारत से सम्बन्धित समस्त साहित्य यहाँ हो जिसका उपयोग लोग सरलतापूर्वक कर सकें। ३० जनवरी सन् १९०३ ई० में इस पुस्तकालय का द्वार सर्वसाधारण के लिए खोल दिया गया। लार्ड कर्जन ने इस पुस्तकालय के सम्बन्ध में अपने अभिभाषण में इस प्रकार कहा था —

"कलकत्ते में हमें एक ऐसे पुस्तकालय का निर्माण करना चाहिए जो भारतीय साम्राज्य की राजधानी इस नगरी के गौरव के उपयुक्त हो सके।"

ब्रिटिश म्युजियम लन्दन के सहायक लाइब्रेरियन श्री जॉन मैकफरलेन इसके लाइब्रेरियन बनाए गए। उन्होंने अपनी योग्यता, अनुभव और कार्य-पटुता के द्वारा पुस्तकालय को अप-टू-डेट और लोकोपयोगी बना दिया। इसके बाद पुस्तकों की संख्या में वृद्धि होती रही। १९०३ में पाठकों की संख्या सिर्फ १५०९१ थी परन्तु १९४० में ७११८४ तक पहुँच गई। इस पुस्तकालय को १९०४ ई० में बिहार (दरभंगा) के जमींदार सैयद सदरुद्दीन अहमद का निजी संग्रह भेंट स्वरूप प्राप्त हुआ। इस संग्रह में १५०० छपी तथा ८५० हस्तलिखित महत्त्वपूर्ण पुस्तकें थीं।

### सबसे कीमती पुस्तक

विश्व की सबसे कीमती पुस्तक कुरान की एक प्रति है जिसे अफगानिस्तान के अमीर को फारस के शाह ने उपहार स्वरूप दी थी। आजकल यह भारत के राष्ट्रीय पुस्तकालय की सम्पत्ति है। इस पुस्तक में सोने के कागज हैं और ८० बहुमूल्य रत्न इसमें जड़े हुए हैं। इन रत्नों में ६७ मोती हैं १३२ लाल और १०९ हीरे। पुस्तक की कीमत ३,००० पौंड (लगभग ४ लाख रुपये) आँकी गई है।

### रिचे समिति

१९२६ ई० सरकार ने इम्पीरियल लाइब्रेरी के कार्यों की जाँच और उसके विकास के लिए जे० ए० रिचे महोदय की अध्यक्षता में एक समिति

बनाई। समिति ने पुस्तकालय की व्यवस्था स्थान और अर्थ सम्बन्धी सारी बातों की छान-बीन के बाद और निम्नलिखित सिफारिशें की —

१ इम्पीरियल लाइब्रेरी का रूप एक रिफ्रेंस लाइब्रेरी का होना चाहिए तथा इसमें हिन्दुस्तान सम्बन्धी सारी पुस्तकों का संग्रह हो।

२ इम्पीरियल लाइब्रेरी का रूप एक ऐसे केन्द्रीय पुस्तकालय का होना चाहिए कि जिससे हिन्दुस्तान के किसी भी भाग के व्यक्ति को अपने विशेष अध्ययन के लिए पुस्तकें मिल सकें।

३ पुरानी परिषद् के बदले नई परिषद् का निर्माण होना चाहिए और साधारण व्यवस्था एक छोटी समिति के हाथों सौंप दी जानी चाहिए।

४ पुस्तकालय-सम्बन्धी का पूरा व्यय केन्द्रीय रेवन्यू से मिले परन्तु वाचनालय का खर्च प्रान्तीय रेवन्यू से मिले।

अभी तक पुस्तकालय मेटकाफ भवन में था। लेकिन वहाँ स्थान की कमी पड़ने के कारण बाद में ६ एसप्लैनेड के सरकारी भवन में इसे स्थानान्तरित करके रखा गया। ब्रिटिशकाल तक यह पुस्तकालय इसी भवन में रहा और धीरे-धीरे रिपे समिति की सिफारिशों के अनुसार इसकी व्यवस्था हुई।

### श्री के० एस० असदुल्ला

स्व० श्री असदुल्ला साहब १९११ ई० में इम्पीरियल लाइब्रेरी के लाइब्रेरियन नियुक्त किये गए। उन्होंने बड़ी लगन और तत्परता से इस लाइब्रेरी की सेवा की। उन्होंने १९३५ ई० में ब्रिटिश सरकार से मंजूरी ले कर इस लाइब्रेरी में एक ट्रेनिङ्ग कोर्स भी चालू किया। उन्होंने अखिल भारतीय पुस्तकालय संघ की भी स्थापना यहीं पर की। ब्रिटिशकाल तक वे ही इस पुस्तकालय के अध्यक्ष पद पर बने रहे।

## ( २ ) हिन्दी संग्रहालय

यह राष्ट्रभाषा हिन्दी का एक अनुशीलन केन्द्र और हिन्दी प्रेमियों का तीर्थ है। प्रयाग में हिन्दी साहित्य सम्मेलन कार्यालय के साथ ही यह संग्रहालय अपने निजी भवन में व्यवस्थित है। इसका शिलान्यास आयोध्यावासी स्व० लाला सीताराम जी ने ११ मई १९३२ ई० को किया था। १२४५५ रुपये की लागत से २½ वर्ष में इसका भवन बन कर तैयार हुआ। इस ऐतिहासिक भवन और सांस्कृतिक केन्द्र को इस प्रकार का स्वरूप देने का मुख्य श्रेय राजर्षि श्री पुरुषोत्तमदास जी टंडन को है। इस संग्रहालय का उद्घाटन राष्ट्रपिता गांधी जी ने ५–१–३६ ई० को किया था। संग्रहालय का भीतरी हाल ९० × ४० फुट

हिन्दी, संस्कृत पाली प्राकृत तामिल उर्दू मराठी, गुजराती, तेलुगु, अरबी और पंजाबी आदि हैं।

२ हस्तलिखित विभाग में योरोपीय भाषाओं के भी अनेक महत्वपूर्ण ग्रन्थ हैं किन्तु प्राच्य भाषा की पोथियों का तो अनुपम संग्रह है। इसमें अरबी पर्शियन संस्कृत तिब्बती चीनी बंगला हिन्दी गुजराती, मराठी उड़िया पश्तो और उर्दू की पोथियां मुख्य हैं। संस्कृत अरबी, पर्शियन और तिब्बती भाषाओं की पोथियों की संख्या १९,५०० है। इसी प्रकार उर्दू, मराठी हिन्दी गुजराती पश्तो उड़िया और बंगला की पोथियां भी पर्याप्त संख्या में हैं। इनके अतिरिक्त बर्मा स्याम इण्डोनेशिया और इसी आदि देशों की भाषाओं के भी कई सौ ग्रंथ हैं। इस विभाग की पोथियों की कुछ वर्गीकृत सूचियां १८८७ से १९३५ के बीच छप चुकी हैं और कुछ छपने के लिए तैयार हो गई हैं।

३ चित्रकला विभाग में भारतीय जीवन से सम्बन्धित पाश्चात्य कलाकारों के लगभग १५०० सुन्दर चित्र संगृहीत हैं। साथ ही पर्शियन भाषा की पोथियों में २००० चित्र उस समय के अमर कलाकारों की स्मृति के रूप में मौजूद हैं। इस विभाग के चित्रों के संग्रह दो सीरीज में निकल चुके हैं।

४ फोटो विभाग में भारतीय चित्र वास्तुकला और पुरातत्व से संबंधित लगभग २३०० निगेटिव प्लेट्स और लगभग १०००० विभिन्न प्रकार के चित्रों का संग्रह है।

५. फुटकर सामग्री में ग्रामोफोन रिकार्ड्स और भारतीय कढ़ाई-बुनाई के नमूने आदि संगृहीत हैं।

उधार के नियम

इस महान पुस्तकालय से विशिष्ट संस्थाओं तथा विश्वविद्यालयों को ही पुस्तकें उधार दी जा सकती हैं। साधारण रूप से सभी को वहीं पर बैठ कर सामग्री का उपयोग करने की सुविधा दी जाती है, घर के लिए नहीं। किसी सामग्री की प्रतिलिपि करने की सुविधा भी विशेष स्थिति में कर दी जाती है।

इस प्रकार यह पुस्तकालय इग्लैंड में ब्रिटिश सरकार द्वारा भारत में अंग्रेजी शासन के आखिरी दिनों तक समृद्ध होता रहा।

## पुस्तकालय संघों की स्थापना

पुस्तकालय के व्यापक प्रसार के लिए ब्रिटिश शासनकाल में अखिल भारतीय और प्रान्तीय स्तर पुस्तकालय-संघों की भी स्थापना हुई।

### अखिल भारतीय सार्वजनिक पुस्तकालय संघ (ऑल इंडिया पब्लिक लाइब्रेरी एसोसिएशन)

सन् १९१८ ई० में भारत में ब्रिटिश सरकार ने लाहौर में एक अखिल भारतीय पुस्तकालय सम्मेलन का आयोजन किया। अन्य प्रान्तों ने अपना प्रतिनिधि भेजना चाहा किन्तु सरकार ने अनुमति नहीं दी। लाहौर के इस सम्मेलन ने संघ को सिर्फ सरकारी पुस्तकालयों के संघ का रूप दिया। इस पर अन्य के पुस्तकालय कार्यकर्ता ने समस्त भारत की सेवाओं के लिए एक केन्द्रिय संघ की स्थापना की। श्री नरसिंह शास्त्री और श्री इयाकी वेंकट रमैया की लगन और प्रयत्नों से १९१९ ई० में इस संघ का प्रथम अधिवेशन श्री जे० एस० कुधोलकर (बड़ौदा राज्य के पुस्तकालय विभाग के संचालक) की अध्यक्षता में मद्रास में हुआ। इस प्रकार १९२० ई० में 'अखिल भारतीय सार्वजनिक पुस्तकालय संघ' की विधिवत् स्थापना हुई। इसका लक्ष्य गैर सरकारी सार्वजनिक पुस्तकालयों का संगठन करना था। इसके वार्षिक सम्मेलन के साथ-साथ 'अखिल भारतीय पुस्तक तथा पत्र-पत्रिका प्रदर्शनी' भी हुई, जिसका उद्घाटन मद्रास के तत्कालीन गवर्नर लार्ड विलिंग्डन ने किया। इस संघ का दूसरा सम्मेलन श्री एस० आर० जायकर की अध्यक्षता में १९२१ ई० में कोकनाद में हुआ। १९२४ ई० में जुलाई से 'भारतीय पुस्तकालय पत्रिका' (इण्डियन लाइब्रेरी जनरल) का भी प्रकाशन इस ने शुरू किया। इस सार्वजनिक पुस्तकालय संघ के अगले सम्मेलन बेलगाँव मद्रास कलकत्ता लाहौर, बेजवाड़ा आदि में हुए। इनमें सर राधाकृष्णन्, सी० आर० दास डा० प्रमथनाथ बनर्जी सर प्रफुल्लचन्द्र राय डा० मोतीचन्द डा० बी० एस० राव, डा० आसहार्ट और पन्नलाल्की के राजा साहब आदि महान् व्यक्तियों का सहयोग प्राप्त हुआ। इस संघ की प्रेरणा से बंगाल मद्रास और हैदराबाद आदि में पुस्तकालय संघों स्थापना भी हुई।

### नया मोड़

लेकिन जब १९३० ई० में एशियाई शिक्षा सम्मेलन बनारस में, हुआ तो उस सम्मेलन के साथ-साथ एक पृथक् 'पुस्तकालय-सेवा विभाग' का भी जन्म हुआ। एक प्रस्ताव द्वारा यह भी स्वीकार किया गया कि 'अखिल भारतीय सार्वजनिक पुस्तकालय संघ' प्रान्तों में चलने वाले पुस्तकालयों के

कार्यों को सुव्यवस्था करें परन्तु इस सम्बन्ध में कुछ भी काम न हो सका। यह काम पंजाब के स्व० श्रीमान् चन्द्रजी का किया गया था।

अखिल भारतीय पुस्तकालय संघ की स्थापना

अब जो अखिल भारतीय पुस्तकालय संघ चल रहा है उसकी स्थापना सन् १९३३ में हुई। सन् १९३३ में सितम्बर मास के कलकत्ता में एक सम्मेलन का आयोजन किया गया। उसका नाम रखा गया प्रथम 'अखिल भारतीय पुस्तकालय सम्मेलन'। वास्तव में यह सम्मेलन पहले वाले 'अखिल भारतीय सार्वजनिक पुस्तकालय संघ' के विरोध में एक प्रतिक्रिया के रूप में हुआ। इस सम्मेलन के लोगों का कहना था कि 'अखिल भारतीय सार्वजनिक पुस्तकालय संघ' में पुस्तकालय के पेशे (प्रोफेशन) से सम्बन्धित लोग नहीं हैं। अस्तु, कलकत्ता के उक्त सम्मेलन के अध्यक्ष डा० एम० ओ० टामस और मन्त्री यू० एन० ब्रह्मचारी चुने गए। इस सम्मेलन के स्वागत मन्त्री इम्पीरियल लाइब्रेरियन श्री के० एम० असदुल्ला साहब थे। भारत सरकार के शिक्षा विभाग के कमिश्नर श्री आर० लिटलहेल ने सम्मेलन का उद्घाटन किया। बड़ी धूमधाम रही। संघ की स्थापना हुई और पंजाब विश्वविद्यालय के वाइस चांसलर श्री ए० सी० वुल्नर महोदय इस संघ के प्रथम अध्यक्ष और श्री के० एम० असदुल्ला मन्त्री चुने गए। संघ का कार्यालय कलकत्ता में रखा गया।

पुराना 'अखिल भारतीय सार्वजनिक पुस्तकालय संघ' १९३७ ई० तक ही चलता रहा उसके बाद भङ्ग हो गया।

अखिल भारतीय पुस्तकालय संघ की प्रगति

अखिल भारतीय पुस्तकालय संघ का रजिस्ट्रेशन १९३३ में हुआ। इसके उद्देश्य इस प्रकार हैं —

१ भारत में पुस्तकालय आन्दोलन की उन्नति करना।

२ भारत में पुस्तकालयाध्यक्षों को प्रशिक्षित कर उनकी उन्नति करना।

३ पुस्तकालय-विज्ञान में शोध कार्य को बढ़ाना।

४ पुस्तकालयाध्यक्षों की सेवा की दशा और स्थिति में सुधार।

५. समान उद्देश्य के अन्तर्राष्ट्रीय संगठनों के साथ सहयोग करना।

इस संघ ने सन् १९३८ में एक 'इण्डियन लाइब्रेरी डाइरेक्टरी' तैयार करके प्रकाशित की। इस संघ के अधिवेशन नियमानुसार हर दो वर्ष पर होते रहे। उनके विवरण इस प्रकार हैं —

| क्रम | वर्ष | स्थान | अध्यक्ष |
|---|---|---|---|
| द्वितीय अधिवेशन | १९३५ | लखनऊ | डा० ए० सी० वुलनर। |
| तृतीय अधिवेशन | १९३७ | दिल्ली | डा० अली मुहम्मद। |
| चतुर्थ अधिवेशन | १९३९ | पटना | डा० सच्चिदानन्द सिन्हा |
| पंचम अधिवेशन | १९४२ | बम्बई | सार्जेण्ट साहब। |
| षष्ठ अधिवेशन | १९४४ | जयपुर | जे० सी० रोल्स। |
| सप्तम अधिवेशन | १९४६ | बड़ौदा | डॉ० बहादुर अली मुल्लक। |

इस संघ की प्रेरणा से अन्य प्रान्तों में भी पुस्तकालय-आन्दोलन को बल मिला और काफी जागृति हुई।

संघ की ओर से 'लाइब्रेरी बुलेटिन' का प्रकाशन १९४१ से १९४६ तक होता रहा। उसके बाद 'अथविका' पत्रिका प्रकाशित होती रही।

## भारत में पुस्तकालय आन्दोलन

पुस्तकालय-आन्दोलन मानव आवश्यकताओं के अनुसार पुस्तकालयों के अभ्युदय का एक संगठित रूप है। आन्दोलन का मुख्य उद्देश्य जनसाधारण में ज्ञान का प्रचार करना है और इसका प्रमुख साधन है पुस्तकालय। यह आन्दोलन आधुनिक युग की ही चीज है। ग्रेट ब्रिटेन में इसका आरम्भ सौ वर्ष पूर्व, अमेरिका में अस्सी वर्ष पूर्व और योरोप के अन्य देशों में तथा जापान में पैंतालिस वर्ष पूर्व हुआ था।

पुस्तकालय-आन्दोलन की सफलता के लिए दो अवस्थाएँ आवश्यक रूप से अपेक्षित हैं। एक तो पुस्तकों के उत्पादन में तीव्र वृद्धि और दूसरे ज्ञान के भण्डार को जनसाधारण तक पहुँचाने के लिए समाज में तीव्र जागृति। भारत में इन दोनों अवस्थाओं का अनुभव और चिन्तन बहुत बाद में हुआ। भारत में पुस्तकालय-आन्दोलन प्रारम्भ तो हुआ किन्तु यह कोई राष्ट्रीय आन्दोलन नहीं था और न तो उसे कोई कानूनी सहायता ही प्राप्त थी। यह आन्दोलन भारत में कहाँ से और कब से प्रारम्भ हुआ और इसका कैसे विकास हुआ इसका संक्षिप्त परिचय प्रान्तीय स्तर पर इस प्रकार है:—

ब्रिटिश शासनकाल में भारत अनेक प्रान्तों और देशी रियासतों में बँटा हुआ था। उनमें से देशी रियासतों को अपने क्षेत्र के अन्दर शिक्षा आदि प्रत्येक बात की पूरी स्वतन्त्रता थी। केवल बाहरी मामलों में अंग्रेजी सरकार का अंकुश बल पर रहता था। ऐसी रियासतों में बड़ौदा एक प्रगतिशील रियासत थी और वहीं से सन् १९१० ई० में पुस्तकालय-आन्दोलन का श्रीगणेश हुआ।

### बड़ौदा पुस्तकालय-आन्दोलन

बड़ौदा में स्व० सर सयाजी राव गायकवाड़ का शासनकाल रियासत के लिए स्वर्ण युग था। वे पुस्तकालय-आन्दोलन के भविष्यद्रष्टा थे। उन्होंने अपनी रियासत में जनता की सामाजिक शिक्षा के लिए पुस्तकालय-आन्दोलन का सूत्रपात किया। उनके निजी पथ-प्रदर्शन और देख-रेख में १९१० ई० में पुस्तकालय का एक स्वतन्त्र विभाग खोला गया। इस विभाग की योजना थी कि मनुष्य बौद्धिक जीवन तथा अधिक सम्पन्न जीवन के उच्च-स्तर को समझ सके और उस अनुभव द्वारा इस जीवन को प्राप्त करने की प्रेरणा ले सके। तदनुसार चार प्रकार के पुस्तकालयों की स्थापना की कल्पना की गई —

१ जिला पुस्तकालय, २. तालुका पुस्तकालय ३ नगर पुस्तकालय और ४ ग्राम पुस्तकालय।

ऐसा विचार किया गया कि जिला-नगर पुस्तकालय प्रत्येक जिले के हेडक्वार्टर में और तालुका पुस्तकालय प्रत्येक तालुका हेडक्वार्टर में होना चाहिए। ग्राम पुस्तकालय की स्थापना जहाँ तक हो प्रत्येक गाँव में होनी चाहिए और खास तौर से ऐसे गाँवों में जहाँ प्राथमिक स्कूल हों। फिर ये पुस्तकालय भी एक चल पुस्तकालय के अनुविभाग द्वारा अनुपूरित हों। इन पुस्तकालयों को विभाग द्वारा ग्रांट मिलने की शर्त यह थी कि वहाँ की जनता मिल कर ग्रांट के बराबर रुपया देने को तैयार हो जाय। जिला पुस्तकालयों के लिए ज्यादा से ज्यादा ७०००) तालुका और नगर पुस्तकालयों के लिए १०००) तथा गाँव पुस्तकालयों के लिए १००) सहायता निश्चित की गई। चल अनु-विभाग का पूरा व्यय सरकार देती थी।

श्री बोर्डन महोदय इस पुस्तकालय-विकास योजना के अध्यक्ष नियुक्त किए गए। इस प्रकार धीरे-धीरे इस राज्य में १९४७ तक १५०० संस्थाएं हो गई जिनमें ४ जिला पुस्तकालय ७२ तालुका एवं नगर पुस्तकालय और बाकी गाँव पुस्तकालय तथा वाचनालय। कुछ जिला और तालुका के हेड क्वार्टर्स में महिलाओं तथा बच्चों के लिए अलग व्यवस्था थी। उन्हें सरकारी अनुदान मिलता था। गाँव पुस्तकालय प्रायः गाँव की पाठशालाओं में खोले गए थे। लेकिन धीरे-धीरे सन् १९३० से उनके लिए स्वतन्त्र भवन बनवाने के लिए पुस्तकालय-विभाग ने सहायता देनी शुरू की थी। १९४७ ई० तक १९४ ग्राम पुस्तकालयों के अपने निजी भवन भी हो गए।

### अनुवाद कार्यालय

बड़ौदा सरकार ने अच्छी पुस्तकों के प्रकाशन को सहायता देने के लिए

१९१० ई० में एक 'अनुवाद कार्यालय' की भी स्थापना की। उसके द्वारा गुजराती मराठी तथा हिन्दी की पुस्तकें प्रकाशित की जाती थीं। कुछ समय बाद इस कार्यालय से 'ग्राम विकास माला' नामक एक 'सीरीज' प्रकाशित की।

## सहायक संस्थाएँ

देहाती पुस्तकालयों को सहायता देने वाली एक संस्था 'उपभोक्ता सहकारी समिति' की स्थापना कुछ उत्साही पुस्तकालय-प्रेमियों द्वारा १९२४ ई० में हुई। यह समिति संगठित रूप से पुस्तकालय के सदस्यों को पुस्तकें फर्नीचर, समाचारपत्र, मासिक पत्रिकाएँ आदि वस्तुएँ भेजा करती थी। यह सेविंग बैंक का भी काम करती थी। यह समिति पुस्तकालय-विज्ञान तथा जनरुचि की पुस्तकें भी प्रकाशित करने लगी। इसी समिति ने गुजराती में 'पुस्तकालय' नामक मासिक पत्रिका भी निकली।

## राज्य पुस्तकालय-संघ

सरकार की मान्यता और गाँट की सहायता से 'बड़ौदा राज्य पुस्तकालय संघ' की भी स्थापना हुई। जिसका उद्देश्य था अपने विविध कार्यों द्वारा पुस्तकालय-संयुक्तकर्ताओं में जीवन-शक्ति का संचार करना। वे सभी मिलकर सभा-सम्मेलन करने ट्रेनिंग आदि का प्रबन्ध करते रहे।

पुस्तकालयों का निरीक्षण ट्रेनिंग कोर्स चलाना कान्फ्रेंस करना 'पुस्तकालय' पत्रिका प्रकाशित करना चुनी पुस्तकों की सूची छापना ग्रामसाहित्य का संग्रह करना। आदि के लिए संघ को १२ रु० की सहायता भी मिली।

## चल-पुस्तकालय ( ट्रेवेलिंग लाइब्रेरी )

बड़ौदा के चलते-फिरते पुस्तकालयों का उद्देश्य ग्रामवासियों में पुस्तकालय के प्रति चेतना उत्पन्न करना था जिससे वे पुस्तकालय की ओर झुकें और उससे लाभ उठावें। बड़ौदा के केन्द्रीय पुस्तकालय में पुस्तकों की एक बड़ी राशि इकट्ठी की गई और चल पुस्तकालयों द्वारा ये पुस्तकें दूर-दूर तक पहुँचाई जाती थी।

## बड़ौदा का केन्द्रीय पुस्तकालय

बड़ौदा शहर के लिए एक केन्द्रीय पुस्तकालय की स्थापना की गई। महामहिम महाराज जी ने स्वयं इसके लिए २० पुस्तकें दीं। इसका पूरा खर्च राज्य की ओर से दिया जाता था। इसका विकास एक नगर पुस्तकालय के रूप में हुआ। इस पुस्तकालय ने गुजराती और मराठी के दो विभागों का निर्माण किया जो इन भाषाओं के बड़े विभाग हैं। धीरे-धीरे इस

श्री के० एस० नरसिंह राव श्री के० एस श्रीकण्ठन आदि मुख्य थे जिन्होंने दक्षिण भारत के प्रत्येक भाग का भ्रमण कर इस आन्दोलन को सबल बना दिया।

### लाइब्रेरी ऐक्ट

इस संघ ने लाइब्रेरी ऐक्ट बनवाने का बीड़ा उठाया। सन् १९३१ में इसका ड्राफ्ट डा० रङ्गनाथन जी ने तैयार किया। यह १९३३ ई० को श्री बशीर अहमद सईद द्वारा मद्रास विधान सभा में पेश किया।

### पुस्तकों का प्रकाशन

इस संघ ने डा० रङ्गनाथन जी द्वारा लिखित पुस्तकालय-विज्ञान की २० पुस्तकें प्रकाशित कीं तथा कुछ फुटकर प्रकाशन भी किया। इन पुस्तकों द्वारा पुस्तकालय जगत् को विशेष लाभ पहुँचा और जागृति की एक नई लहर दौड़ गई।

### पुस्तकालयाध्यक्षों की ट्रेनिंग

संघ ने पुस्तकालयाध्यक्षों को ट्रेनिंग देने के लिए सन् १९२९ ई० में डा० रंगनाथन जी के निर्देशन में एक 'ग्रीष्मकालीन स्कूल' चलाना प्रारम्भ किया। मद्रास विश्वविद्यालय की पुस्तकालय समिति ने मद्रास यूनिवर्सिटी के पुस्तकालय में ही इस स्कूल को चलाने की बात मान ली। यहीं पर स्कूल शुरू हुआ किन्तु बाद में सन् १९३१ में मद्रास यूनिवर्सिटी ने इस ट्रेनिङ्ग स्कूल को अपने अन्तर्गत ले लिया। सन् १९३८ ई० में मद्रास यूनिवर्सिटी ने अपनी ओर से डिप्लोमा कोर्स चालू कर दिया। इस प्रकार इस डिप्लोमा कोर्स को शुरू कराने का श्री श्रेय संघ को है।

### अन्य कार्य

संघ ने १९३१ ई० में बालकों में पुस्तकालय की पुस्तकों का महत्व समझने तथा पढ़ने की रुचि को बढ़ाने के लिए एक योजना शुरू की। शिक्षा-विभाग के डाइरेक्टर ने इसको स्वीकार कर लिया। स्कूल के बालकों को विषय दे दिए जाते थे। उस पर वे पढ़ कर सुन्दर ढंग से ६ महीने में निबन्ध लिखकर प्रस्तुत करते थे। संघ सबसे अच्छे निबन्धों पर पुरस्कार देता था। इस प्रकार यह योजना बहुत ही सफल रही।

संघ ने पंचायत द्वारा संचालित तथा अन्य सार्वजनिक पुस्तकालयों को सरकारी ग्रान्ट दिलाने में बहुत सहायता की। संघ के प्रतिनिधि पुस्तकालय-सम्मेलनों में बराबर भाग लेते रहे। लाहौर के पुस्तकालय-सम्मेलन में स्व०

भारत मे पुस्तकालय आन्दोलन के जनक



आचार्य डॉ० एस० आर० रंगनाथन
एम ए एल टी एफ एल ए

श्री एस० सत्यमूर्ति ने तथा बनारस के अखिल भारतीय शिक्षा-सम्मेलन में डा० रंगनाथन जी ने भाग लिया। १९२९ ई० में अखिल भारतीय पुस्तकालय सम्मेलन के पाँचवें अधिवेशन के अवसर पर मद्रास में संघ ने एक 'पुस्तकालय प्रदर्शनी' का भी आयोजन किया। दक्षिण भारतीय भाषाओं को प्रोत्साहित एवं विकसित करने के लिए संघ ने १९३१ ई० में एक बड़ी सभा बुलाई और तामिल प्रकाशनों की एक प्रदर्शनी भी उसी अवसर पर की गई। संघ ने अस्पतालों में रोगियों का पुस्तक-सेवा प्रदान करने की योजना का उद्घाटन १९३२ में किया और तदनुसार काम करना प्रारम्भ किया। इस प्रकार 'मद्रास पुस्तकालय संघ' इस काल में बहुत ही गतिशील रहा।

## बम्बई प्रेसीडेन्सी

देश में ब्रिटिश शासन के संस्थापित हो जाने के बाद उन्नीसवीं शताब्दी के प्रारम्भ में प्राचीन कर्नाटक को पाँच भागों में बाँट दिया गया। मैसूर और कुर्ग दो रियासतें बनी और शेष कर्नाटक को बम्बई, मद्रास और हैदराबाद में बाँट दिया गया। बम्बई में मिले भाग को हम 'बम्बई-कर्नाटक' कह सकते हैं।

इस भाग में हुबली और धारवार में १८२६ ई० में पहले सरकारी स्कूल खोले गए। ये मराठी स्कूल थे। १८३५ में सरकार ने धारवार और हुबली में कन्नड स्कूल भी खोले। १८४८ में तीसरा कन्नड स्कूल राणेबेन्नूर में खुला। इस क्षेत्र में धारवार में पहला हाईस्कूल खोला गया। इस प्रकार बेलगाँव बीजापुर और कनारा आदि में भी वर्नाक्युलर स्कूल खुले और धीरे-धीरे लोग शिक्षा की ओर आकृष्ट हुए। इन स्कूलों के जारी होने के साथ ही लोगों में साक्षरता फैली तो उसको स्थायी बनाने के लिए पुस्तकालयों की भी आवश्यकता पड़ी। सन् १८८२ में धारवार जिले में पुस्तकालय और ४ वाचनालय थे। ये चार पुस्तकालय धारवार, हुबली राणेबेन्नूर और शिरहट्टी में थे इनमें से धारवार की नेटिव सेंट्रल लाइब्रेरी सबसे पुरानी और बड़ी थी। यह १८५४ में श्री एक एस० नागपुरकर नामक एक अध्यापक द्वारा स्थापित की गई। १८८२ में इस पुस्तकालय में ४५१ पुस्तकें थीं जिसमें से ४१४ अंग्रेजी ३ मराठी और ७ कन्नड की थीं। यह चंदे पर निर्भर थी। पुस्तकें वर्गीकृत न थीं और न अच्छी तरह रखी ही गई थीं। दो अंग्रेजी अखबार इसमें आते थे और सहृदय सदस्य १ अंग्रेजी ३ एंग्लोवर्नाक्युलर, १० वर्नाक्युलर और १ मराठी अखबार दे दिया करते थे।

नाम की 'मरग सिद्दाश्विगप्पा म्युनिसपल जनरल लाइब्रेरी'—धारवार नगरपालिका द्वारा जिसका प्रबन्ध होता है, उस समय एक छोटे से स्थान में थी और इसकी दशा अच्छी न थी।

रानेबेन्नूर में १८७१ में पुस्तकालय की स्थापना हुई। जनता से १५ ० रु० चन्दा लेकर उसके ब्याज से इसका प्रबन्ध किया जाता था।

लोकमान्य वर्णाय वाचनालय सिरहट्टी की स्थापना १८८१ में श्री मामेय राव ताम्बे ने की।

मुडगाल में श्री जा० एस० सेर तथा अन्य लोगों के द्वारा १८९३ में एक पुस्तकालय की स्थापना हुई। बेलगांव में 'नेटिव जनरल लाइब्रेरी' की स्थापना १८४८ में तत्कालीन कलक्टर श्री जे० औ० इलेरेरिटी ने की। १८८१ में इसमें १ १५ पुस्तकें हो गई थीं। कनारा जिले में १८८ के लगभग चार पुस्तकालय थे—करवार, कुम्टा हलियाल और सिरसी में। 'करवार जनरल लाइब्रेरी ऐण्ड म्युजियम' की स्थापना सन् १८९४ में हुई। उस समय उसमें केवल १ ७०९ पुस्तकें थीं।

१८९ में कर्नाटक विद्यावर्द्धक संघ' की स्थापना हुई। इसने सांस्कृतिक कामों के साथ ही पुस्तकालय आन्दोलन में भी सहयोग प्रदान किया। संघ ने प्रकाशित पुस्तकों को भेंट स्वरूप पुस्तकालयों को देकर उन्हें प्रोत्साहित किया। संघ न 'वाग्भूषण' नामक पत्रिका का प्रकाशन प्रारम्भ किया जिसमें बाद में पुस्तकालय सम्बन्धी सूचनाएँ भी एकत्र करके प्रकाशित होती रहीं।

१९०४—५ में पुस्तकालय-आन्दोलन का विकास हुआ। श्री अलूर वेंकट राव ने इसको एक नया मोड़ दिया। एक योजना बनाई गई जिसके अनुसार कन्नड़ पुस्तकें कर्नाटक विद्यावर्द्धक संघ पुस्तकालय में, बीसवीं पुस्तकें एस० ई० सोसाइटी लाइब्रेरी में संस्कृत पुस्तकें पाठशाला पुस्तकालय में और सामाजिक और राजनीतिक पुस्तकें भारत वाचनालय में संग्रह करने का निश्चय किया गया।

१९१४ में कर्नाटक हिस्टारिकल रिसर्च सोसाइटी की स्थापना धारवार में हुई। इसने अपने उद्देश्य के लिए एक पुस्तकालय की स्थापना की।

१९१५ में जब तिलक महोदय ने होमरूल आन्दोलन चलाया तो 'कर्नाटक सभा' ने राजनीतिक प्रचार के साथ-साथ पुस्तकालय संगठन का भी काम आरम्भ किया। कीर्तन और व्याख्यानों के द्वारा सभा ने पुस्तकालय स्थापना पर जोर दिया। १९१९ में 'कर्नाटक कांग्रेस' की स्थापना हुई

जिसके साथ एक पुस्तकालय स्थापित किया गया। धीरे-धीरे अन्य नई शिक्षण संस्थाओं ने भी पुस्तकालय स्थापित किए।

१९१० में धारवार में 'सन्तोस धर्मार्थ वाचनालय' की स्थापना हुई। १९४० में यह संघ के पुस्तकालय में अन्तर्भूत हो गया। उस समय उसमें ४० ० पुस्तकें हो गई थी। १९२ में ऑल कर्नाटक पोलिटिकल कान्फ्रेन्स का अधिवेशन धारवार में हुआ। उसमें भी एक प्रस्ताव पुस्तकालय-विकास के सम्बन्ध में स्वीकृत किया गया किन्तु राजनीतिक परिस्थितिवश वह कार्यान्वित न हो सका। १९२४ में सी आर० दास महोदय की अध्यक्षता में भारतीय लाइब्रेरी कान्फ्रेंस बेलगाँव में हुई। उसमें भी पुस्तकालय को जन-शिक्षा का सर्वोत्तम साधन घोषित किया गया। १९२७-२८ में कर्नाटक पुस्तकालयों की एक डाइरेक्टरी भी बनाई गई।

कर्नाटक पुस्तकालय-संघ

१९२९ में ऑल बाम्बे कर्नाटक लाइब्रेरी कान्फ्रेंस धारवार में श्री वेंकट नारायण शास्त्री की अध्यक्षता में हुई। इस अवसर पर समाचार-पत्र और पत्रिकाओं की एक प्रदर्शनी भी हुई। उस समय बम्बई-कर्नाटक में लगभग ५०० पुस्तकालय थे। उसके बाद १९३१ और १९४४ में लाइब्रेरी कान्फ्रेंस हुई।

पुस्तकालय-विकास समिति, बम्बई

१९३९ में श्री ए० ए० ए फैजी की अध्यक्षता में एक बाम्बे 'लाइब्रेरी डवलपमेंट कमेटी' बनाई गई। इसका उद्देश्य था बम्बई में सेंट्रल स्टेट लाइब्रेरी और अहमदाबाद, पूना और धारवार में तीन क्षेत्रीय पुस्तकालयों की स्थापना की सम्भावनाओं पर विचार करना और पूरे प्रदेश में छोटे पुस्तकालयों के विकास पर विचार करना। कमेटी ने १९४० में अपनी रिपोर्ट सरकार को दी। 'भारत छोड़ो' आन्दोलन छिड़ जाने से इस समिति की रिपोर्ट के अनुसार कुछ काम न हो सका। फिर १९४७ में काम प्रारम्भ किया गया।

इस काल में बम्बई प्रेसीडेन्सी में केन्द्रीय पुस्तकालय रिसर्च पुस्तकालय शिक्षण संस्थाओं के पुस्तकालय और सार्वजनिक पुस्तकालय आदि विभिन्न प्रकार के पुस्तकालयों की स्थापना हुई। बम्बई में एक केन्द्रीय पुस्तकालय की स्थापना हुई। सरकार स्वयं ही इन पुस्तकों की देखभाल करती थी। ये पुस्तकें व्यवस्थित रूप में न होने के कारण सचिवालय के

तहखानों में पड़ी रहीं और अवर्गीकृत दशा में रहीं। १८६७ से १८९० के बीच सरकार ने बम्बई विश्वविद्यालय के अधिकारियों से भी इन पुस्तकों का संरक्षक बनने की बात कही किन्तु वे राजी न हुए। सरकार ने रॉयल एशियाटिक सोसाइटी बम्बई ब्रांच को यह संग्रह दे दिया किन्तु स्थान की कमी बता कर उसने भी लौटा दिया। इस प्रकार यह संग्रह अव्यवस्थित पड़ा रहा।

## पुस्तकालय-विज्ञान की शिक्षा

बम्बई युनिवर्सिटी में लाइब्रेरी साइंस की पढ़ाई की व्यवस्था की गई। १९४४ ई० में इसी विश्वविद्यालय से श्री एम० एम केस्कर महोदय ने डीग्री ली जो आजकल केन्द्रीय सरकार के शिक्षा विभाग पुस्तकालय के अध्यक्ष हैं। १९४४ के इसी प्रथम बैच में श्री डी एन० मराठे सर्वप्रथम उत्तीर्ण हुए थे जो आजकल बम्बई युनिवर्सिटी लाइब्रेरी के अध्यक्ष हैं।

बम्बई लाइब्रेरी एसोसिएशन स्थापना सन् १९४४ ई० में हुई और कार्यालय पीपुल्स फ्री लाइब्रेरी, धोबीतालाब, बम्बई—२ रखा गया।

## बिहार प्रान्त

इस काल में बिहार में कुछ अच्छे पुस्तकालयों की स्थापना हुई। पटना में १८९१ में खुदाबख्श लाइब्रेरी स्थापित हुई जो अपने ढंग की अनुपम है। इसमें विभिन्न विषयों की छपी पुस्तकों के अतिरिक्त आठ हजार हस्तलिखित ग्रंथ भी हैं। साथ ही प्राचीन चित्रों का भी उत्तम संग्रह है। स्वर्गीय डा० सच्चिदानन्द सिन्हा ने १९२४ ई० में अपनी पत्नी श्रीमती राधिकारानी सिन्हा की स्मृति में 'सिनहा लाइब्रेरी' स्थापित की। इस पुस्तकालय की उत्तरोत्तर प्रगति होती रही। पटना युनिवर्सिटी लाइब्रेरी बिहार एण्ड उड़ीसा रिसर्च सोसाइटी लाइब्रेरी (१९१९) बिहार हितैषी पुस्तकालय (१८८३) महेश्वर पब्लिक लाइब्रेरी (१९२८) डिपार्टमेन्ट आफ इण्डस्ट्रीज बिहार लाइब्रेरी (१९२०) बिहार लेजिस्लेटिव लाइब्रेरी (१९१२) मन्नूलाल सार्वजनिक पुस्तकालय (१९२४) और भवनाथ पुस्तकालय भागलपुर (१९११) प्रभृति अच्छे पुस्तकालयों की स्थापना इस काल में हुई। राज्य सरकार की ओर से पुस्तकालयों को अनुदान भी दिया जाता रहा। १९४० में प्रान्त में लगभग २०० पुस्तकालय थे। १९४०–४१ के बजट में पुस्तकालयों को दस हजार रुपया अनुदान दिया गया और यह क्रम ब्रिटिश काल के अन्त तक चलता रहा।

## पुस्तकालय संघ

२१ फरवरी १९३७ ई० को मन्नूलाल पुस्तकालय में बिहार के पुस्तकालय-प्रेमियों का प्रथम सम्मेलन कुमार मुनीन्द्रनाथ देव की अध्यक्षता में हुआ। इसी सम्मेलन में बिहार राज्य में पुस्तकालय आन्दोलन को सबल बनाने के लिए 'बिहार पुस्तकालय-संघ' की स्थापना की गई। सितम्बर १९३७ में पुस्तकालय-संघ का दूसरा अधिवेशन पटना सिटी के बिहार हितैषी पुस्तकालय में डा० अनुग्रह नारायण सिंह की अध्यक्षता में सम्पन्न हुआ। इसके बाद संघ की कार्यविधि ढीली पड़ गई। लेकिन १९४१ में फिर कुछ उत्साही व्यक्तियों ने संघ का तीसरा अधिवेशन श्री भुवनेश्वर प्रसाद जी की अध्यक्षता में पटना में किया। इसके बाद चौथा अधिवेशन दरभंगा की लक्ष्मीश्वर पब्लिक लाइब्रेरी में श्री चन्द्रेश्वर प्रसाद नारायण सिंह की अध्यक्षता में हुआ। इन अधिवेशनों में लोग मिलते-जुलते रहे और अपनी प्रगति की बातें सोचते रहे, लेकिन संगठित रूप से कोई ठोस काम की योजना न बन पाई।

## संयुक्त-प्रान्त आगरा व अवध

ब्रिटिश काल में पुस्तकालय विकास के दृष्टिकोण से संयुक्त-प्रान्त काफी प्रगतिशील रहा। इस प्रदेश में चार विश्वविद्यालय स्थापित किये गए जिनसे संलग्न समृद्ध पुस्तकालय भी थे। काशी विश्वविद्यालय का गायकवाड़ पुस्तकालय लखनऊ की अमीरुद्दौला पब्लिक लाइब्रेरी नागरीप्रचारिणी-सभा काशी का आर्य भाषा पुस्तकालय प्रयाग का हिन्दी संग्रहालय और पब्लिक लाइब्रेरी इसी काल में स्थापित हुए। अखिल भारतीय सेवा समिति प्रयाग के प्रबंध मंत्री श्री एस० आर भारतीय महोदय के प्रयास से स्वर्गीय सी० वाई० चिन्तामणि की स्मृति में 'चिन्तामणि मेमोरियल लाइब्रेरी' की भी स्थापना १९४१ में प्रयाग में हुई जिसमें समाज-सेवा सम्बन्धी ऐसी विशिष्ट पुस्तकों का संग्रह किया गया जो अन्य पुस्तकालयों में नहीं मिल सकतीं।

## शिक्षा-प्रसार विभाग

शिक्षा विभाग संयुक्त-प्रदेश द्वारा इस प्रान्त में १९२६-२७ में ४२ जिलों को पाँच-पाँच सौ रुपये की ग्रांट मए ९९ पुस्तकालय खोलने के लिए दी गई। सन् १९२७-२८ में इसी क्रम से ७६ और पुस्तकालय खोले गये। पाँच ट्रैवेलिंग और सरकुलेटिंग लाइब्रेरी भी खोली गईं। इस प्रकार प्रान्तीय सरकार पुस्तकालय को प्रोत्साहन देती रही यद्यपि सरकारी आर्थिक सहायता बहुत

हुआ थी। उसके बाद इस प्रान्त में ग्रामवासी प्रौढ़ों में शिक्षा का प्रचार करने के लिए सरकार की ओर से एक 'शिक्षा प्रसार विभाग' की स्थापना सन् १९३८ में हुई। यह विभाग शिक्षा विभाग के अन्तर्गत रखा गया। इस विभाग की ओर से प्रौढ़ोपयोगी विभिन्न विषय की पुस्तकें खरीद कर उन्हें बक्सों में रख कर गाँव के कुछ निश्चित केन्द्रों तक पहुँचाने की व्यवस्था की गयी। इस प्रकार के ११९७ पुस्तकालय इस काल में स्थापित हुए।

## संघ और डाइरेक्टरी

इस प्रान्त में पुस्तकालय संघ की स्थापना स्वर्गीय डा० वली मुहम्मद के प्रयत्नों से हुई जो इस प्रान्त में सबसे अधिक रुचि रखने वाले व्यक्ति थे। वे लखनऊ यूनिवर्सिटी म फिजिक्स के प्रोफेसर तथा अमीरउद्दौला पब्लिक लाइब्रेरी के आनरेरी लाइब्रेरियन भी थे। उनकी अध्यक्षता में अखिल भारतीय पुस्तकालय-संघ का तीसरा अधिवेशन भी दिल्ली में हुआ था। डा० वली मुहम्मद साहब ने १९३७ ई० इस प्रान्त के पुस्तकालयों की एक डाइरेक्टरी भी तैयारी की। उसम ५२९ पुस्तकालयों का विस्तृत विवरण है जिनम ग्रामसभा से ले कर यूनिवर्सिटी लाइब्रेरी तक के पुस्तकालय हैं किन्तु पाँच हजार से अधिक पुस्तकों वाले पुस्तकालयों की संख्या इस प्रान्त में १९३९ तक केवल ४८ थी।

डा० माताप्रसाद गुप्त रीडर इलाहाबाद यूनिवर्सिटी ( हिन्दी विभाग ) ने 'हिन्दी पुस्तक साहित्य' नामक पुस्तक का सम्पादन किया जिसमें उन्होंने १९४२ तक छपी हिन्दी की सब पुस्तकों की विषय-क्रम से सूची प्रस्तुत की। यह पुस्तक हिन्दुस्तानी एकेडेमी से प्रकाशित हुई।

## पुस्तकालय-विज्ञान की शिक्षा

इस प्रान्त में पुस्तकालय-विज्ञान की शिक्षा की व्यवस्था सन् १९४१ ई० में बनारस हिन्दू यूनिवर्सिटी की ओर से यूनिवर्सिटी लाइब्रेरी ( गायकवाड़ लाइब्रेरी ) में की गई। इसमें न्यूनतम योग्यता ग्रेजुएट रखी गयी। धीरे-धीरे अन्य प्रान्तों से विद्यार्थी इस प्रशिक्षण में आने लगे।

## पंजाब प्रांत

पंजाब विश्वविद्यालय ने पुस्तकालय आन्दोलन को विकसित करने में अप्रत्यक्ष रूप से बहुत सहायता की। लाहौर-स्थित पंजाब विश्वविद्यालय ही पहला विश्वविद्यालय था जिसने १९१५ ई० में अपने पुस्तकालय को वैज्ञानिक ढंग से संगठित करने के लिए एक अमरिकन लाइब्रेरियन श्री ए० डी० डिकि

मन को बुलाया। मि० डिकिंसन ने पुस्तकालय को संगठित किया और उसमें 'लाइब्रेरी साइंस' की ट्रेनिंग की भी व्यवस्था की। उन्होंने 'पंजाब लाइब्रेरी प्राइमर' नामक एक पुस्तक भी लिखी। इस तरह उन्होंने पंजाब में पुस्तकालय आन्दोलन शुरू किया। पंजाब यूनिवर्सिटी के इस ट्रेनिंग कोर्स में स्व० के० एम० असदुल्ला सब से पहले भारतीय विद्यार्थी थे जिन्होंने लाइब्रेरी साइन्स में डिप्लोमा प्राप्त किया। उन दिनों इस प्रकार की ट्रेनिंग लेना बहुत घृणित समझा जाता था। श्री असदुल्ला के साथी ही उन्हें 'पुस्तक कसाई' कहा करते थे। किन्तु धीरे-धीरे यही श्री असदुल्ला 'इम्पीरियल लाइब्रेरी' के लाइब्रेरियन हो गए। कलकत्ता यूनिवर्सिटी के वर्तमान लाइब्रेरियन श्री प्रमीलचन्द्र बसु ने भी यहीं से १९१३–१४ के सेशन में डिप्लोमा लिया। 'पंजाब पुस्तकालय-संघ' की स्थापना १९२९ में हुई। इसके निम्नलिखित उद्देश्य थे —

१ पुस्तकालयों की स्थापना और उसके विकास को आगे बढ़ाना।

२ पुस्तकालयों की उपयोगिता में वृद्धि करना।

३ जनता की शिक्षा में पुस्तकालयों को महत्वपूर्ण बनाना।

'इंडियन लाइब्रेरियन' नामक पत्रिका का प्रकाशन भी १९४५ ई० में लाहौर से शुरू हुआ। इस संघ की ओर से 'मार्डर्न लाइब्रेरियन' नामक त्रैमासिक पत्रिका भी निकाली गई।

बङ्गाल-प्रान्त

इस प्रान्त में पुस्तकालय संघ की स्थापना १९११ में की गई। उसके बाद राज्य में पुस्तकालय आन्दोलन को गतिशील बनाने का काम शुरू किया गया। कलकत्ता यूनिवर्सिटी लाइब्रेरी (सेंट्रल) में इसका रजिस्टर्ड कार्यालय रखा गया। इसकी ओर से 'बंगाल लाइब्रेरी एसोसियेशन बुलेटिन' का प्रकाशन १९३८ ई० से शुरू हुआ। इस संघ ने १९३७ में ग्रीष्मकालीन त्रैमासिक कोर्स पुस्तकालयाध्यक्षों की ट्रेनिंग के लिए चलाया जिसमें पर्याप्त सफलता मिली। बीसवीं शताब्दी के प्रारम्भिक वर्षों में बंगाल में पुस्तकालय-आन्दोलन बड़े जोरों पर था। इस आन्दोलन के नेताओं ने कलकत्ता विश्वविद्यालय तथा बंगाल सरकार से ट्रेनिंग के प्रबन्ध के लिए काफी कोशिश की। अन्त में स्व० कुमार मुनीन्द्रदेव राय महाशय ने सन् १९३४ ई० में अपने सहयोगियों के सहारे 'हुगली जिला पुस्तकालय संघ' के तत्वावधान में एक 'ट्रेनिंग कैम्प' की स्थापना की। बासबेरिया में स्थित 'प्रशिक्षण शिविर' के प्रसंग-

मीय कार्यों को देख कर पुस्तकालय आन्दोलन के नेताओं का साहस चौगुना हो गया।

लाम बहादुर के एम० असदुल्ला ने भी भारत में पुस्तकालयाध्यक्षों को शिक्षित करने में बहुत रुचि ली। उन्होंने बड़ी लगन के साथ इस ओर काम किया। वे इम्पीरियल लाइब्रेरी में लाइब्रेरियन थे। उन्होंने भारत सरकार के पास दौड़-धूप की और आखिर में १९३५ ई० में इम्पीरियल लाइब्रेरी में डिप्लोमा कोर्स की पढ़ाई सरकार ने स्वीकार कर ली। १९४५ ई० में कलकत्ता विश्व विद्यालय में भी जब लाइब्रेरी साइन्स की ट्रेनिंग की व्यवस्था हो गई तो यह ट्रेनिंग का भी इसी में विलयन हो गया।

आन्ध्र-प्रांत

बड़ौदा के पुस्तकालय-आन्दोलन ने आन्ध्र-निवासियों में अच्छी जागृति पैदा की। उसके फलस्वरूप १९११ ई० में 'आन्ध्र पुस्तकालय संघ' की स्थापना हुई। संघ ने लोगों के सहयोग से कई एक पुस्तकालय स्थापित किए। मद्रास के केन्द्रीय पुस्तकालय ने १९३५ ई० में मोटरों द्वारा पुस्तकालय सेवा के स्थान पर नावों द्वारा इस काम को पूरा किया। इस प्रकार की पुस्तक-सेवा तीस गाँवों तक फैली। इसकी ओर से 'आंध्र ग्रन्थालयमु' और 'तेलुगु' इंगलिश त्रैमासिक पत्रिका १९३९ से शुरू हुई। इस संघ ने आन्ध्र-प्रदेश की लाइब्रेरियों की दो बार सन् १९१४ और १९१५ में डाइरेक्टरी प्रकाशित की तथा पुस्तकालय-विज्ञान की कई अन्य पुस्तकें भी प्रकाशित कीं। १९३५ ई० में आन्ध्र विश्वविद्यालय में लाइब्रेरी साइन्स में डिप्लोमा कोर्स की पढ़ाई शुरू हुई।

ट्रावनकोर-कोचीन

ट्रावनकोर-कोचीन राज्य में भी पुस्तकालय आन्दोलन की प्रगति बीसवीं शताब्दी में हुई। ट्रावनकोर सरकार ने १९३६ के अपने बजट में सबसे पहले पुस्तकालयों के लिए २ ११,००० रुपये का व्यय स्वीकार किया। कोचीन सरकार ने भी इस ओर ध्यान दिया। सन् १९४२ में इन दोनों राज्यों के निवासियों ने मिल कर 'केरल पुस्तकालय संघ' की स्थापना की।

अन्य प्रांतों में पुस्तकालय-आन्दोलन

उड़ीसा प्रान्त में सन् १ ४४ ई० में 'उत्कल लाइब्रेरी एसोसिएशन' की स्थापना हुई और इसका कार्यालय मामाड़ पुरी उड़ीसा में रखा गया। यह संघ भी अपने वार्षिक अधिवेशन तथा कुछ प्रकार कार्य करता रहा।

